गयी है। सेक्शन ३१ (अे) में यह बात बिल्कुल साफ कर दी गअी है, कि कोअी कानून जिसमे मुआवेजा नहीं दिया गया है, या कोअी कानून अिसमे कोअी पब्लिक परपज (Public purpose) नहीं है फंडामेंटल राअिटस के चैप्टर में लिखी गअी किसी भी बात का लिहाज किये बगैर बराबर व्हैलिड (Valid) रहेगा और वहां भी असको रिट्रास्पेकिटव्ह अिफेक्ट (Retrospective effect) दिया गया है। १९५० जनवरी के जिस रोज से कान्स्टीटयूशन नाफीज हुआ है, अुस वक्त से जितने भी कानून नाफीज हुअे या आयंदा बनाये जायेंगे, वे सेक्शन ३१ (अे) के जरिये से महफूज किये गये हैं। यहां तो सवाल सिर्फ मुआवेजा कम करने का है। लेकिन अिस कॉन्स्टीटयूशन के अमेंडमेंट की रोशनी में भारत के दूसरे स्टेट जहां जागीरात हैं, वहां पर कितना कॉम्पेन्सेशन दिया गया है, अुसके बारे में मैं हाअुस के सामने थोडी देर बाद अर्ज करूंगा। लेकिन हमारे यहां जो कॉम्पेन्सेशन दिया गया है वह बहुत ज्यादा है। अिसके कअी वजूहात हाअुस के सामने आये हैं। लेकिन मैं यहां के कॉम्पेन्सेशन के रेटस का दूसरे स्टेटस के कॉम्पेन्सेशन के रेटस् के साथ मुकाबला करूंगा, और हम देखेंगे कि हमारे यहां के कॉम्पेन्सेशन या अुसका मल्टीपल रेट कितना ज्यादा है। हामरे यहां लैंड रेवीन्यू जागीरात के अिनकम का बहुत बडा जरिया था, और सरकारी रिपोर्ट वगैरा से अंदाजा किया गया है कि जागीरी हिस्सेकी जमीन ३० परसेंट थी। अुसकी मालगुजारी डेढ या दो करोड के लगभग थी। यह मालगुजारी बहुत ज्यादा है। लोगों में अिसके बारे में बडा असंतोष है, लोग चाहते हैं कि जागीरात के जमीनों में मालगुजारी कम हो, और अुसकी नोटीस गवर्नमेंट को लेनी पडी। जागीरात का अॅबालिशन करते ही गवर्नमेंट ने साढेबारा फीसद का जनरल रेमीशन कर दिया। लेकिन अिस बात को कॉम्पेन्सेशन तय करते वक्त मलहूज नहीं रखा गया। अुसके बाद जहां जहां मालगुजारी ज्यादा थी वहां पचास फीसद लैंड रेवीन्यू कम कर दिया गया। लेकिन अिस वाकये को भी कॉम्पेन्सेशन तय करते वक्त मलहूज नहीं रखा गया। अिसके साथ साथ अेक्साअिज, फॉरेस्ट वगैरा से जो अिनकम आती है वह भी अिसमें पूरी की पूरी शरीक की गयी है। अुसको कम नहीं किया गया है। जहां पर लैंड रेवीन्यू के सिवा दूसरे प्रकारके अिनकम भी जागीरों को मिलता था, वहां पर भी अिस अिनकम को ९५ फीसद कम किया गया है। मिसाल के तौर पर अुत्तर प्रदेश का यह सेक्शन मैं पढकर बताता हूं जिसमें बताया गया है कि जागीरदारों को जो फॉरेस्ट, माअिन्स और अेक्साअिज वगैरा का अिनकम मिलता था, वह पूरा का पूरा बेसिक अिनकम या ग्रॉस अिनकम में शरीक नहीं किया है, बल्कि अुसमें से ९५ फीसद कम करके सिर्फ ५ फीसद शरीक किया है। लेकिन हमारे यहां १०० फीसद शरीक किया गया है। ग्रास अिनकम से ६० फीसद मिनहा करने के बाद बेसिक अिनकम हमारे यहां दिया गया है। हमारे यहां जिसे ज्यादा काबिले अेतराज नहीं समझा जा सकता। हमारे यहां अुन तमाम चीजों को रिडयूस करके शरीक नहीं किया गया है। हमारे यहां ६० परसेंट अेकन्नस्त रेट से रिडयूस करके नेट अिनकम कम किया गया है। कहा जाता है कि हमारे पास ६० परसेंट कम किया गया है, और दूसरे स्टेट में जितना कम नहीं किया गया है। अिसलिये हमारे यहां जो कॉम्पेन्सेशन मुकर्रर कर दिया गया है वह फेअर है। यू. पी. के जमीनदारी अबालिशन अेक्ट के सेक्शन ४४ को देखने से मालूम होता है कि ग्रास या नेट अिनकम तय करते वक्त किन किन चीजों का लिहाज रखा गया। अेक यह है कि लैंड रेवीन्यू या सेस (Cess) जो जागीरदार हुकूमत को देते थे, वह ग्रास अिनकम से मिन्हा किया जायगा। जागीरदारों की लैंड तमाम लैंड [illegible] है, अुससे जो कुछ अिनकम वह [illegible]

हैं वह अेग्रीकल्चरल अिनकम है, और अुस पर अिनकम टैक्स लगता है। जागीरदार अिस अैग्रीकल्चरल अिनकम टैक्स, या अिनकम टैक्स, के तौर पर जो रकम हुकूमत को देते थे वह भी यू. पी. में मिन्हा कर के जागीरदारों के बेसिक या नेट अिनकम का तायुन किया गया है। लेकिन हमारे यहां अैसा नही किया गया। मैनेजमेंट और अेरीयर्स वगैरा के पंधरा ग्रॉस अिनकम से मिन्हा कर के नेट अिनकम का तायुन किया गया है। जागीरदारों के पास शेरी और खुदकाश्त की जितनी जमीन रहेगी अुसके बारे में जो मालगुजारी या लैंड रेवीन्यू होगा वह भी अुसमे से मिन्हा किया गया है। अुस अिनकम पर जितना अिनकम टैक्स वहां पर जागीरदारों को भरना पडता था वह भी अिस ग्रॉस अिनकम से मिन्हा किया गया है। अिस तरह से वहां पर जागीरदारों को बेसिक अिनकम काफी तौर पर रिडयूस हुआ है। हमारे यहां ६० फीसद का ब्लैंकेट रेट लगाकर कम किया है। लेकिन यह कहना कि हमारे यहां ६० फीसद कम किया गया है अिसलिये हमारा कॉम्पेन्सेशन बहुत ही कम है तो यह दलील बिल्कुल काबिले लिहाज नहीं है। दूसरी बात यह है कि बानर्जी कमीशन ने यह सिफारिश की है कि जिन जागीरात का अिनकम पचीस हजार से कम है अुनको हुकूमत रिज्यूम ( Resume ) कर ले, और जो बड अिनकमवाले जागीरात हैं अुनके लिये अुनके अेडमिनिस्ट्रेटिव्हचार्जेस के तौरा पर कितना अिनकम कम करना चाहिये अिसके बारे में भी अुन्होंने अपने तजावीज पेश किये हैं। पायगा या अेक्जम्प्टेड जागीरात के तौर पर जो बडे बडे जागीरात हमारे यहां हैं जिनका अिनकम काफी है अुनके लिये अुन्होंने ५८–१–२ अितना अेडमिनिस्ट्रेटिव्ह चार्जेज के तौरपर मिनहा करने के लिये कहा, और अिस तरह से जो बडे बडे जागीरात हैं अुनका बसिक अिनकम ४१।२।३ माना जाय अैसा कहा है। अैसी हालत में हमारे यहां जितना कम किया गया है अुतना दूसरे स्टेटों में नहीं किया गया है, और अिसलिये हमारे कॉम्पेन्सेशन फेअर है, यह कहना मुश्किल है। हमारे यहां पर जो रेट्स बतलाये गये है पहली कैटेगरी के लिये ३०, दूसरी कैटेगरी के लिये २५, और अिस तरह से आगे १७।२।१, और १०, अिस तरह के हैं। जिन जागीरदारों का अिकम दो लाख से ज्यादा है अुनको बेसिक अिनकम के दस गुना मुआवेजा मिलता है, और अुनका कुल मुआवेजा ६ करोड ७४ लाख होता है। लेकिन जहां पर पीपल्स रिप्रेजेंटेटिव्ह लेजिस्लेचर्स आये हैं वहां पर ये रेटस किस तरह से मुकर्रर किये गये है अुसको भी हमें देखना चाहिये। बिहार में जो जमीनदारी अबालिशन कानून बना वहां के रेट्स अिस तरह के हैं। वहां पर अुन्होंने लैंड रेवीन्यू, अेग्रीकल्चरल अिनकम-टैक्स, अिनकम टैक्स आदि मिनहा करने के बाद जागीरदारों का नेट अिनकम तायुन किया है और अुसके बाद मल्टीपल्स दिये हैं। जिनका पांच हजार से कम अिनकम है अुनको १८ गुना मिलेगा। हमारे पास वही पचीस गुना है, दो हजार तक के अिनकमवालों के लिये ३० गुना, और दो हजार से पांच हजार तक के लिये २० गुना है। बिहार में यही १८ गुना है। वहां पचास हजार के अुपर की कैटेगरी के लिये अेक ही फ्लेट रेट ( Flat Rate) मुकरर किया गया है। जिनका ५० हजार से ज्यादा अिनकम है अुनको ५.६ है। हमारे पास यह रेट १७।१।२ गुना है। जिनका अिनकम दो लाख से ज्यादा है अुनके लिये १० गुना है। हम अिनसे तुलना कर सकते हैं। भोपाल में हाल ही में जागीरात का अबालिशन हुआ है। वहां नेट अिनकम का तायुन यहां से बहुत कम हुआ है। भोपाल में जो जागीरात का अबालिशन किया गया है वहां अुनका रेट १५ से लेकर १० तक है। वहां की असेंब्ली ने २२ अक्तूबर १९५३ को अेक कानून पास किया है। अिस वक्त वह राष्ट्राध्यक्ष के पास मंजूरी के लिये भेजा गया है। अभी वह मंजूर नहीं हुआ है। लेकिन जो कानून मंजूर किया

गया है अुसमें प्रोप्रायटरी जागीर्स अँड नानप्रोप्रायटरी जागीर्स ( Proprietory Jagirs and non-proprietory Jagirs ) अिस तरह के विभाग किये गये है। प्रोप्रायटरी जागीर्स यानी अैसे जागीरात है जिनमें जमीन से पैदावार करके अिस्तफादा हासिल करने की अिजाजत है नॉन प्रोप्रायटरी जागीर्स यानी अैसे जागीरात हैं जिनका सिर्फ मालगुजारी वसूल करने की हद तक ही संबंद संबंध आता है। वहां पर कोअी बसिक अिनकम तय नहीं किया गया है। जितना ग्रॉस अिनकम रहता है अुसके तिगने मालगुजारी का मुआविजा दिया गया है। अैसा भी नहीं कि वहां पर जागीरदारों की तादाद कम है। अिस कानून के अेम्स अँड ऑब्जेक्टस् में जो फॅक्टस लिखे गये है अुनसे मालूम होता है कि वहां पर तीन हजार अेन्टायर व्हिलेजेस ( En ire vil g s ) का रकबा है। हमारे यहां साढे छः हजार जागीरात हैं। अिस दृष्टि से बंबअी के केस को सामने रखते हुअे ग्रॉस अिनकम का तीन गुना मावेजा देते तो बहुत अच्छा होता हमारी कान्स्टिट्यूशन में भी वह अच्छी तरह से बैठ सकता था। हमारे यहां जो कॉम्पेन्सेशन दिया गया है, अुसमें हमारे लैंड रेवेन्यू का अिनकम जैसा मैने अभी अर्ज किया, देढ करोड या दो करोड था। अुसके तिगना कॉम्पेन्सेशन देते तो जुमला छः या सात करोड रुपये जागीरदारों को कॉम्पेन्सेशन के तौर पर मिलते। यू. पी. के कनून में अुन्होंने जागीरदारों और जमीनदारों को सिर्फ अुनके नेट अिनकम के दस गुना कॉम्पेन्सेशन दिया है। लेकिन जो जमीनदार बिलकुल गरीब हैं, और जिनके पास बहुत थोडी जमीन है, अुन्हे कॉम्पेन्सेशन दिया जाता है तो वह बहुत ही कम होता है। अैसे जमीनदारों को अुन्होंने रीहॅबिलिटेशन ग्रॅन्ट ( Rehabilitation grant ) दिया है। अिससे छोटे छोटे जमीनदारों को फायदा हुवा लेकिन बडे जमीनदारों को कुछ नहीं मिला।

आज हम जो कॉपेन्सेशन दे रहे हैं वह बहुत ज्यादा है। जो बडे ५७ जागीरदार हैं अुनको ही ज्यादा से ज्यादा कॉपेन्सेशन दिया जा रहा है। अुसमें से २८ जागीरदार है अुन्हें सालाना हरअेक को ३३ हजार रुपये देते ह। और ९ जागिरदार अैसे हैं कि जिनमेंसे हरअेक को सालाना ३८ हजार रुपये कॉम्पेन्सेशन मिलता है। यह २० सालों पर तकसीम किया गया है। और १२ जागिरदारों को सालाना २ लाख ४० हजार रुपये कॉम्पेन्सेशन २० साल तक मिलेगा। अंग्रेजोंके जमानेमें दिल्लीमें व्हॉअिसरॉय थे। अुनको सालाना ढाअी लाख रुपये मिलता था। अिन १२ जागीरदारों को व्हॉअिसरॉयके बराबर मुआवेजा मिल रहा है और वह २० सालतक मिलता रहेगा। हमारे भारत के प्रेसिडेंड हैं अुनकी तनख्वाह १० हजार रुपये है। यानी अुन्हें सालभर में १ लाख २० हजार रुपये मिलते हैं। और हम जागीरदारों को १ लाख ४० हजार रुपये २० सालतक देरहे हैं। हैदराबाद का हमारा सालाना बजेट कोअी २८ करोड का है। अुसमें से १ करोड साडे चौदा लाख रुपये हम जागीरदारों को दे रहे हैं। मनबस के तौर पर ३६-३६ लाख रुपये दे रहे हैं, और हिज अेक्झाल्टेड हायनेस निजाम को ५० लाख रुपये सालाना दे रहे हैं, जिसमें अब कुछ कमी की गयी है। अिस तरह हम कोअी २ करोड रुपये दे रहे हैं। यह समारी लायबलिटी १५,२० सालतक चलनेवाली हैं। अिस तरह दो करोड रुपये यानी १४ आने में अेक आना हम जागीरदार और दूसरे लोगों को कॉम्पेन्सेशन के तौर पर दे रहे हैं। अब हम देखेंगे कि जागीरदारों की जमीनके हैसियतसे अुनके मुआविजेका क्या हिसाब

बंटता है। हैदराबाद राज्य में ३०० लाख अेकर जमीन है। और जागीरदारोंकेपास ३० फीसद जमीन थी। याने अुनके पास कोअी ९० लाख अेकर जमीन थी। अिस तरस कॉम्पेन्सेशन का हिसाब फी अेकर २० पडता है। टेनन्सी कानून के तहत हमने फी अेकर ६० रुपये कीमत रखी ह। और जागीरदारोंको फी अेकर २० रुपये मिल रहे हैं। यह मुआवेजा बहुत ज्यादा ह।

आज यहां जो रेजोल्यूशन लाया गया है अुसमे जो कहा गया है कि जागिरदारों का कॉम्पेन्सेशन बहुत ज्या दा है अुसे कम करना चाहिये, अिस हद तक म मुत्तफिक हूं। लेकिन अिसमें जो कहा गया है कि अब कॉम्पेन्सेशन अेकदम बंद किया जाना चाहिये, जितना कॉम्पेन्सेशन अुन्हें मिला वह काफी है, अिस राय से मै मुत्तफिक नहीं हूं।

मै अेक तजवीज हाअुस के सामने पेश करना चाहता हूं। हमारे कांपेन्सेशन के जो रेट्स हैं अुसमे कमी की जानी चाहिअे। अुसके सिलसिले में मेरी तजवीज अिस तरह है।

STATEMENT OF FUTURE PROPOSAL

| Present | | | Proposed | |
|---|---|---|---|---|
| No. of Jagirdars | Multiple | Total commutation in lakhs | Multiple | Commutation in lakhs |
| 785 | 30 | 165 | 25 | 137.5 |
| 358 | 25 | 237 | 18 | 170.6 |
| 254 | 20 | 486 | 8 | 194.5 |
| 28 | 17½ | 186 | 5 | 53.1 |
| 9 | 15 | 68 | 4 | 18.1 |
| 8 | 12½ | 55 | 3 | 13.2 |
| 12 | 10 | 574 | 2 | 114.8 |
| Total ..1464 | | 1771 | | 697.7 |

पहली कैटेगरी में जो जागीरदारात हैं अुनके लिये ३० मलटिपल्स मिलते हैं, अुसे २५ मलटिपल्स दें, दूसरी कैटेगरी में २५ मलटिपल्स रखे हैं, अुसे १८ मलटिपल्स किया जाय,

अिस तरह से बीस मल्टिपल्स को ८, साढेसतरह मल्टिपल्स को ५, १५ मलटिपल्स को ४- मल्टिपल्स, साडे बारह मलटिपल्स को तीन मलटिपल्स, और दस मलटिपल्स को दो मलटिपल्स रखे जाह तो मुनासिब होगा। मने जो प्रयोझल रखा है अुसके लिहाज से १७ करोड ७१ लाख रुपये का मुआवेजा कम हो जायगा। मेरा यह प्रयोझल यदि मंजूर किया जाय तो हमें सिर्फ ६ करोड ९७ लाख रुपये कांपेन्सेशन देना पडेगा। यानी तकरीबन ७ करोड रुपये कांयेन्सेशन देना पडेगा। और १० करोड रुपये की हम बचत कर सकेंगे। यह अेक स्लो प्रोसेस है और अिसमें टोकन रिडक्शन होगा। मैंने यह जो तजवीज पेश की है अुसका असर छोटे जागीरदारों पर बहुत कम होता है। जो १४०७छोटे जागीरदार हैं अुनका कॉपेन्सेशन बहुत कम नहीं किया जा रहा है। यह जागीरदार गरीब होते हैं। अुनके पास ज्यादा जमीन आदि नहीं है। अुनके लिये तो यह अेक टोकन रिडक्शन है। अिसको मानने के लिये अुन्हें कोअी दिक्कत न होगी। लेकिन दूसरे जो ५७ जागीरदार हैं, जिनको हम ८ करोड ८३ लाख रूपये मुआविजा दे रहे हैं अुनके मलटिपल्स कम करके——अुनको १ करोड ९८ लाख यानी करीब २ करोड रूपया दे रहे हैं, अिसमें पाव करोड की कमी की जा रही हैं। अिसका मतलब यही है कि जो ५७ बडे बडे जागीरदार हैं अुनके कांपेन्सेशन में ही बडी हद तक कमी की जा रही है।

[Shrimati Masuma Begam (Chairman) in the Chair]

हमारे स्टेट में पुलिस अॅक्शन के बाद जो बातें हुअी अुसमें अेक बात यह भी हुअी की जागीर कम्युटेशन रेग्यूलेशन पास किया गया। यहां पर कुछ अच्छी बातें हुअी और कुछ बुरी। हमारी बदबख्ती है कि यह कानून अुस जनम जमाने में पास हुआ। वही कानून अगर आज के मौजूदा हालात में असेंब्ली के सामने पेश होता तो अब जैसा की बह है वैसा नहीं रहता। और हमें आज अुस अॅक्ट के बारे में अफसोस करने की जरूरत नहीं होती। लेकिन जिन लोगों के हाथ में अुस समय स्टेट की बागडोर थी अुहोंने यह महसूस किया कि यह कापेन्सेशन का मसला जितनी जल्दी तय हो सके अुतना अच्छा। अिस लिये जल्द से जल्द यानी १९४९ में यह अॅक्ट पास किया गया। अुसमें यह प्रॉविजन था कि अिंटरीम पेमेंट किया जाय। अुसके मुताबिक १४६४ जागिरों का मायना किया गया। लेकिन अबतक जागिरों का मायना पास नहीं हुआ। लेकिन ये कानून सब के मुतालिक लागू किया गया, और २० साल तक जागीरदारों को कँपेन्सेशन देने का तय किया गया। वहां की जो रिआया थी, और जागिरदार थे, अुनकी किसमत का फैसला अुस समय व्ही. पी. मेनन, और जो ऑफिशियल चीफ मिनिस्टर थे अुन्होंने किया। आज बंबअी बिहार यू. पी. में जिस तरह से कानून लाये गये हैं। तब हमारी सरकार को भी अिस पर फिर सोचने के लिये कोअी अमर माने नहीं होना चाहिये। हमारे कॉन्स्टिट्यूशन में जो का दफा है वह काफी वसी और साफ है। हम जिस तरह से भी चाहे कँपेन्सेशन दे सकते हैं। हम जितना अुचित समझते हैं अुतना ही कांपेन्सेशन दे सकते हैं। कानून अिसकी अिजाजत देती है। हम यदि चाहें कि कुछ भी कांपेन्सेशन न दें तो वह भी हम कर सकते हैं, बशर्ते यह कि अुसके लिये प्रेसिडेंट की सम्मति हो लेकिन मै समझता हूं कि जो कांपेन्सेशन देना चाहते हैं वह दें, लेकिन आज जो बहुत ज्यादा कांपेन्सेशन दिया जा रहा है वह पहले कम किया जाना चाहिये, और अिसके बारे में हम अुस तरफ के भी मेंबर पूरी तरह से सहमत हैं। आज मेजारिटी मेंबर का यह ख्याल है कि आज जो कांपेन्सेशन

दिया जा रहा है अुसमें कमी होनी चाहिये। लेकिन बाकी में अिनको अिसमें मुव्ह होना चाहिये। हिचकिचा रहे ह । अिसके वजूहात क्या है यह मालूम नहीं है । लेकिन यदि वे चाहें तो अिस बारे में आगे बढ सकते हैं। यह मैं अर्ज करना चाहता हूं। जो बडे बडे जागिरदार हैं अुनके बडे बडे महल रखने की कोशिश करने के वजाये, अुन्हें २० साल तक अितना बडा कॉपेन्सेशन देते रहने के वजाय, किसी जागिरदार की बेटी को ५०० रूपये माहाना की जगह सिर्फ ७५ रुपये माहाना मिलने पर अफसोस करने की वजाय, हम गरीबों की तरफ भी देखें । जो लोग झोंपडियों में रहते हैं और अिन को जो समयपर खाना भी नहीं मिलता, अुनको १ रूपया मिलें अिसकी कोशिश करनी चाहिये। यही हमारा ध्येय होना चाहिये । तभी डेमॉक्रसी ठीक चल सकती है । जागीरदारों को बसाते हुअे हमें यह देखना चाहिये कि आम लोगों की आमदनी बढ जाय। अुनका मियार जिंदगी बढ जाय। आम लोगों पर बुरा असर करनेवाली कोअी चीज नहीं की जानी चाहिये । हम अुन को २० सालतक हमारे खजाने से पैसा देते रहें, यह ठीक नहीं है। मैं हुकुमत से दरखास्त करूंगा कि वह अिसको प्रेस्टिज का सवाल न बनाये। दिल्ली से भी आपको यह हिदायत आयी थी कि आप अिस कानून में जरूरी तबदीलियां करनेके बारेमें सोंचे। अिस पर जरूर सोंचा जाना चाहिये ।

आपको यदि अिस बात का डर है कि हम यदि अैसा कोअी कानून बनाते हैं और अगर वह हाय कोर्ट से व्हॉअिड ( Void ) होता ह तो क्या किया जाय ? लेकिन मैं बताना चाहता हूं कि अगर कोअी कानून हायकोर्ट से व्हाअिड हुवे तो वहां क्या दूसरे कानून बनते नहीं ? ओरिस सरकार ने जमीनदारी अॅबॉलिशन के बारे में कानून बनाया था, जिसे हाय कोर्ट व्हाअिड करा दिया। तो क्या वहां की गव्हर्नमेंट चुप चाप बैठी रहेंगी ? नहीं वह फिर से दूसरा कानून बनायेगी। सुप्रीम कोर्ठ का अुसके बारे में डिसीशन हुआ कि यह कानून व्हाअिड है। अुन्हें फिर से दूसरा कानून बनाना पडेगा। हमें पहले से अिस बात से नहीं डरना चाहिये कि हम यदि अस कोअी कानून बनाते हैं तो वह सुप्रीम कोर्ट से व्हाअिड होगा। हमें भी अिस मसले पर गौर करना चाहिये। और हुकुमत के सामने प्रेस्टिज का सवाल आने की कोअी जरूरत नहीं है कि पहले-सरकार ने यह कानून बनाया है, और अब अिसे कैसा बदलें ? यह जो कानून बना था वह हमारी रिप्रेझेंटेटिव्ह और अिलेक्टेड असेंब्ली के सामने नहीं आया था, और अुसने अिसे नहीं बनाया। अिस लिये हमें पूरा मौका है कि अिस कानून पर हम फिर से गौर करें। डेमाक्रेसी यहां आने के पहले जो कानून बनाया गया है अुसमें मुनासिब तरकीमात करें। अिसमें हिचकिचाने की चरूरत नहीं ह। हम यहां पर कोअी कानून बदल नहीं सकते अैसी बात तो नहीं है। हम तो रोजाना देखते हैं कि हुकूमत की तरफ से कितने ही बिल अमेंड करने के लिये हर वक्त लाये जाते हैं। अिसपर ही अितना अडे रहने की जरूरत नहीं है। यहां जो रेजोल्यूशन लाया जा रहा है अुसका मनशा अितनाही है । अिस जागीरदारों के कांपेन्सेशन के बारे में हुकुमत फिर से संजीदगी से गौर करें, और अिस कानून में जरूर जरूरी तरमीमात लायें, ताकि हम आज जो कांपेन्सेशन दे रहे हैं अुतना हमें न देना पडा अितना कहते हुअे मैं अपना भाषण समाप्त करता हूं।

**श्री. भगवानराव गांजवे (नांदेड) :** अध्यक्ष महोदय, आज जो रेजोल्यूशन हाअुस के सामने लाया है अुसपर अबतक चार पांच वक्ताओंने अपने ख्यालात का अिजहार किया है। और वह

बतलाया है कि यह जो कांपेन्सेशन दिया जा रहा है, वह ठीक नही है। और अिसका जो भार लोगों पर पड रहा है। कम से कम हिसाब रखनेवाले या हिसाब से वाकफियत रखनेवाले या, फायनान्स मिनिस्टर साहब यह देख सकते हैं कि जागिरदारी अबॉलिशन से जो आमदनी आज सरकार को हो रही है और जो खर्चा अुस जागिरी अेरिया पर सरकार को करना पड रहा है, अिसको यदि देखा जाय तो आज सरकार को जो आमदनी हो रही है अुससे अुसपर जो खर्चा करना पड रहा है वह ज्यादा है, और तमाम हाअुस यह महसूस कर रहा है कि गव्हर्नमेंट ने यह जो कदम अुठाया है वह ठीक नही है। जागिरदारी अबॉलिश करने के पहले जागिरदारी हिस्से में न कोअी स्कूल था, न कोअी हॉस्पिटल था और किसी किसम कि फॅसिलिटीज ( Facilities ) अुस जमाने में रियाया को मिलती थी। सिफ ज्यादा से ज्यादा रेविन्यु कलेक्ट करना और गव्हर्नमेंट को जितना रिविन्यु देना होता था अुतना देकर बाकी ज्यादा रकम अपने पास रख लेना। सिर्फ रिविन्यु कलेक्ट करना यही अपना फर्ज है अैसा जागिरदार समझते थे। जब गव्हर्नमेंट ने अिन तमाम जागिरों को खतम किया तो अुन अेरियाज में स्कूल, दवाखाने और दूसरी आवाम के जरूरती चीजोंको और सहुलियतों का अितजाम करना गव्हर्नमेंटका फर्ज थाऔर अुसे वह करना पडा, और यह सब के लिय गव्हर्नमेंट को काफी खर्चा अुठाना पडा। लेकिन अिन फॅसिलिटीज की जो मांग थी अुसे पूरी तरफ से अमल में लाने के लिये गव्हर्नमेंट असमर्थ थी, क्योंकि फायनान्सियल स्ट्रिंजन्सी ( Financial String·n y) थी।

जागिरदारों को कांपेन्सेशन देने का जो बेसीस गव्हर्नमेंट ने बनाया था मुझे कहना है कि वह गलत था। कांपेन्सेशन के तय करते वक्त अुनकी जो जाती मिल्क थी अुसका विचार नहीं किया गया। मालूम होता है कि कॅंपेन्सेशन का विचार करते वक्त सरकार ने अुनके ग्रॉस अिनकम ( ( Gross Income ) का लिहाज नहीं किया। कॅंपेन्सेशन का जो बेसीस माना गया वही गलत था। जागिरदारों ने नाजायज तरीके पर अपना रेविन्यु बढाने के लिये वहां की रियायासे मनमाने तरीके पर मालगुजारी वसूल की है, और रियाया की जो जस्ट ( Just ) डिमांड थी अुसपर विचार नहीं किया गया, और रेविन्यु दुगना तीगना तक भी बढ गया।

वहां के धारेजात ज्यादा है, यह देखकर सरकार ने १२ परसेंट तक का आम रेमिशन जागिरी अेरिया में दिया लेकिन यह बहुत कम था। लेकिन चंद तालुकात में ५० फीसद तक भी रेमिशन दिया गया। अैसी मिसालें में हाअुस के सामने रख सकता हूं। लोहारा, अुमर्गा, भालकी और राजेश्वर अिन स्थानों पर सरकार को ५० फीसद तक का रेमिशन देना पडा। और यह ५० फी सद का रेमिशन देना लाजमी था क्योंकि जागिरदारी अेरिया में यह रेविन्यु पहले से ही ज्यादा था। तो मेरा कहना है कि ग्रॉस अिनकम को बेसीस लेकर जो कापेन्सेशन आज जागिरदारों को दिया जा रहा है वह ठीक न होगा। यह अनजस्ट ( Unju t ) होगा, अैसा हमारा ख्याल है।

अुसी तरह जागिरदारी अेरिया में, अतराफ के अेरियात में जो रेविन्यु है अुससे, ४-५ गुना तक रेविन्यु ज्यादा बढा हुआ है। जिसके बारे में गव्हर्नमेंट के पास काफी शिकायतें पेश की गयी।

और अुसपर गौर कर के गव्हर्नमेंट ने अिन अेरियाज के लिये साडे बारह परसेंट का रेमिशन दिया है। कम से कम कँपेन्सेशन देते वक्त तो गव्हर्नमेंट को अिस को अिस बात का लिहाज करना चाहिये था। कँपेन्सेशन देते वक्त जागिरदारों को जो और दूसरी आमदानी है अुसका लिहाज नहीं किया गया। अुनकी सब आमदनी मिलाकर फिर अुसका सरटन परसेंटेज कँपेन्सेशन देना चाहिये था, लेकिन अैसा नहीं किया गया। अुनका जो दूसरा अिनकम था अुसको ग्रॉस अिनकम में से मिना कर के फिर कँपेसेशन देना चाहिये था।

दूसरा अेक पॉअिंट मैं अिसके सिलसिले में हाअुस के सामने रखना चाहता हूं वह यह है कि कँपेन्सेशन तय करते वक्त अुनकी प्रायवेट प्रापर्टी का लिहाज किया जाना चाहिये था। आज अुनकी प्रायवेट प्रॉपर्टी अितनी है कि सिर्फ वही रही तो वे अपनी पूरी जिंदगी बसर कर सकते हैं। हर जागिरदार को कुछ कुछ प्रायवेट प्रॉपर्टी तो होती ही है। अुनकी सबकी प्रायवेट प्रॉपर्टी देखकर फिर कांपेन्सेशन तय करना जरूरी था। अिस अिस्टेट को भी अुसमें लाना जरूरी था लेकिन अिसका लिहाज नहीं किया गया। अेक ऑनरेबल मेंबर ने अपने भाषण में दूसरे स्टेटों मे जो कँपेन्सेशन जागिरदारों को दिया जा रहा है, अुसका काफी मवाद हाअुस के सामने रखा है। अुसके अुपर सरकार को काफी गौर करना चाहिये।

आज हाअुस के सामने जो रेजोल्युशन लाया गया है, हमने जनता को जो प्रॉमिसेस दिये हैं अुसके मुताबिक ही है, और अुससे जनता को जो प्रॉमिसेस दिये है अुसे पूरा करने में मदद होगी आज गव्हर्नमेंट ने कँपेन्सेशन देने के बारें मे जो पॉलिसी रखी है अुसे रिवाअीज करने (Revise) की जरूरत है। अवाम चाहती है कि आप जो कँपेन्सेशन जागिरदारों को देना चाहते हैं, अुससे अवाम पर और अवाम के खजाने पर अुसका बोझा न हो। वहां यानी जागिरी अेरियाज जो रयाया है अुसे दूसरे अेरियाज के बराबर फॅसिलिटीज देना गव्हर्नमेंट का फर्ज है। अुसके लिये सरकार को काफी रुपया खर्च करना पडेगा, और हमारे खजाने में भी काफी पैसा नही है, अैसे हालत में जागिरदारों को अितना कँपेन्सेशन देना ठीक न होगा। अिस पर फिर से गौर किया जाय अितना कहते हुवे मैं अपना भाषण समाप्त करता हूं।

श्रीमती आशाताअी वाघमारे (वैजापूर) अध्यक्ष महोदय, आज सभागृहासमोर जो ठराव आणला गेला आहे तो जागिरदारांना जी नुकसान भरपाअी आज दिली जात आहे ती अधिक आहे आणि ती कमी केली गेली पाहिजे अशा आशयाचा आहे या ठरावा संबंधी माझे जे विचार आहेत ते मी सभागृहासमोर मांडणार आहे. आज जागिरदारांना त्यांच्या जागिरी काढून टाकल्याबद्दल जी नुकसान भरपाअी दिली जात आहे ती फार जास्त आहे असें माझे मत आहे. यात जर २५ टक्यांनी कमी केली तर सरकारचें साडेचार कोटी रूपये वांचतील आणि जरी साडेबारा टक्यांनी कमी केले तरी निदान सव्वा दोन कोटी रुपये वांचतील. पूर्वीच्या काळात कांहीं लोकानी सरकारची सेवा केली म्हणून त्यांना अशा प्रकारें जागिरदारी दिली गेली होती, त्या वेळच्या सरकारतर्फें परंतु आज १०,१० पिढ्या होवून गेल्या

तरी त्यांना ही रकम सरकारतर्फे दिली जात आहे आणि आजहि त्यांचा हा अैतखाअूपणा कमी झाला नाही. आणि आज शेकडों वर्षापासून हे लो अैतखाअूपणें खात आहेत.

आजच्या लोकशाहीच्या राज्यांत अशा प्रकारें अैतखाअुपणा बसून चालणार नाहीं. बदललेल्या परिस्थितिची आज त्यांना अजूनही कल्पना येत नाहीं. आज लोकशाहीच्या राज्यांतही लाखो रुपये या जागिरदारांना कॉंपेन्सेशन म्हणून दिले जात आहेत. हा जो कायदा पास झाला हा मिलिट्री गव्हर्नरच्या आमदानीत पास करण्यांत आला होता. आणि त्यावेळी जागिरदारांना जास्तीजास्त कॅंपेन्सेशन देण्याची व्यवस्था या कायद्यांत करण्यांत आली होती. हे जागिरदार लोक आपल्या जागिरी अिलाख्यातून फक्त जेव्हा पैशाची वसूली करावयाची असें तेव्हां आपल्या जागिरींत जात असत आणि पैसे वसूल झालें की हैदराबादला येअून बंगले आणि मोटारी अुडवीत असत आणि अैश आराम करीत असत. त्या जागिरी विभागांत राहणाऱ्या जनतेच्या सुखदु:खांची त्यांना बिलकुल खंत नसे. सरकार मध्यें जी रकम भरावयाची आहे ती अेकदा भरली आणि बाकी रकम वसूल करून अेकदा हैदराबादला येअून बसले की त्यांचें काम झाले मग तेथील जनतेकडे पाहण्याला त्यांना वेळच मिळत नसें, अशा अैतखाअू लोकांना कॉंपेन्सेशन म्हणून पैसे देण्याचें कांहींच कारण नाहीं. मला माझ्या तालूक्यांतील अशीं गावे माहित आहेत की जागिरदारी असतांना त्या गावांचा जो शेतसारा होता. जो जागिरदारांनी आपल्या मनाप्रमाणें वाढवून ठेवला होता आणि जबरदस्तीनें तो वसूल केला जात असें तो अजून पर्यंत कमी केला नाही. त्यांच्या काळी जो शेतसारा होता तोंच आज कायम आहे. जागिरदारी जेव्हां नष्ट करण्याचा प्रश्न आला तेव्हां जागिरदारांना मात्र कॉंपेन्सेशन दिले गेलें पण त्या काळचा जो सारा होता तो मात्र कमी करण्यांत आला नाहीं. आज जर लोकशाही चालवावयाची असेल आणि लोकांच्या साठीं कांहीं कामें करावयाची असतील तर या कॉंपेन्सेशन मध्यें जर २५ टक्के कपात केली तर आपले अंदाजे साढेचार कोटी रुपये वाचतील आणि आपल्याला त्याचा अुपयोग देशाच्या अुन्नतीसाठीं करता येअील. आणि सामान्य जनतेच्या अुन्नतीसाठीं त्याचा विनियोग करता येअील.

दुसरी गोष्ट अशी की ज्या जुन्या काळांत जागिरदारांनी सरकारकडून अशा प्रकारची रकम घेतली त्या बाबत आमचा विरोध नाही कारण त्यावेळची परिस्थिति भिन्न होती. पण आज बदललेल्या लोकशाहीच्या काळात ती तशीच चालू ठेवणें केव्हांही योग्य होणार नाहीं आज लोकशाही. राजवट असल्याने अशा प्रकारें लोकांच्या दयेवर जगणे केव्हांही योग्य होणार नाही. लोकशाहीच्या काळांत प्रत्येकाला असें वाटले पाहिजे की मी कोणाच्याही दयेवर जगणार नाहीं तर स्वकृतृत्वावरच जगेन. मला कोणाची भीक नको प्रत्येक नागरिकांत जर ही भावना निमार्ण झाली तर ही लोकशाही यशस्वी होअू शकते आणि ती टिकू शकते. लोकशाहीचा विकास व्हायचा असले तर या गोष्टींची फार आवश्यकता आहे. समाजाच्या प्रत्येक घटकानें ही जाणीव ठेवायला पाहिजे की मी स्वत:च्या कष्टानें आवश्यक्यते च्या वस्तू मिळवीन पण समाजाच्या दयेवर जगणार नाही . ज्या जागिरदारांनी आज पर्यंत त्यांच्या जागिरीत असणाऱ्या जनतेच्या हितासांठीं कांहीं ही केलें नाही आणि फक्त स्वत:च्या सुखाचा फक्त विचार केला त्यांना कांहीं ही कॉंपेन्सेशन देण्याची आवश्यकता नाहीं. द्यावयाचेच असेल तर निदान आज जे कॉंपेनसेशन देण्यांत येत आहे ते २५

टक्यांनी कमी केलें तरी सरकारचें साडेचार कोटी रूपये वाचतील आणि त्याचा विनियोग देशाच्या अुन्नतीसाटीं करता येअील. अितके बोलून मी आपलें भाषण संपवितें.

श्री गोविंदराव मोरे (कंधार-जनरल)

अध्यक्ष महोदय, आज जो रेजूल्यूशन हाअुस के सामने आया है, आज तक दो सालों में जितने भी रेजूल्यूशनस अपोजिशन पार्टी की तरफ से अिस हाअुस मे आये हैं, अुनमे यह सबसे बेहतरीन रेजुल्यूशन अुन्होंने लाया है । हम जो यहां पर आये हैं, वह बहुत अुमीदों के साथ यहां आये थे और हमने लोगों से बहुत से वायदे भी किये थे, और अुनसे कहा था कि आपके भलाअी के लिये हम यहां पर काफी अच्छे अच्छे कानून करेंगे, लेकिन मुझेको तो दुख अिस बात का है कि हमने जो वादे आवाम से किये थे अुसमें से बहुत सारे वादे आजतक भी हम पूरा नहीं कर सके । आज की हमारी जो हुकूमत है, वह आवाम के भलाअी के लिये क्या क्या काम करनेवाली है और क्या कर रही है, अिसकें बारें मे कोअी खास आशा नज़र नही आती ।

लेकिन आज यहां पर जो नगद मआशदारी जमीनदारी कॉंपेन्सेशन का मसला आया है और अुसके अुपर यह बहस की जा रही है कि हम कांस्टिटयूशन से मुआविजा देने के लिये मजबूर हैं । मैं अुनसे पूछना चाहता हूं कि कांस्टिटचूशन तो हमने ही बनाया है और यह कोअी अैसी चीज नहीं है कि हम अिसे कभी बदल ही नही सकते । कांस्टिटचूशन बिलकुल तबदील ही नहीं कर सकते अैसी तो बात नहीं है ।

जिन हालात में कान्स्टीटयूशन हुअी अुस वक्त मुमकिन है कि कुछ अलग हालात थे । मगर हमारे मुल्क के हालात बदल गये और अुसके आड में अगर हमारी कान्स्टीटयूशन आती हो तो लोगों की भलाअी के लिये कान्स्टीटयूशन को बदलना पडेगा और बदलना ही अक्लमंदी होगी । अगर किसी चीज का मुआवजा हमारी मंशा के मुआफिक या लोगों की भलाअी के मुआफिक न हो तो कान्स्टीटयूशन को बदलकर भी हमें मुआवजे को ठीक करना पडेगा । अित्तेफाक से अभी हाल ही में मुझे अेक जेल देखने का मौका मिला । बहुत सी बातें हमने वहां देखी । बडे बडे डाकू और कातिल हमने वहां देखे । अैसे खतरनाक गुनाह अुन्होंने किये हैं कि अगर अुनका अितिहास हम सुनें तो दिल तडपता है । अैसे लोगों को कुछ सहूलियतें, कुछ तनख्वाह, कुछ मजदूरी देने का अिन्तजाम हुकूमत की तरफ से किया जाता है । हम जागीरदारों को काम्पेन्सेशन दे रहे हैं । मैं समझता हूं कि जिस तरह से जेल के अुन डाकूओं को कुछ मुआवजा देने के बारे में सोचना पड रहा है अुसी तरह से अिन जागीरदारों को भी मुआवजा देने का तय कर रहे हैं कया अैसा मालूम होता है । जेल के डाकूओं ने तो किसी खास हालात में गुनाह किया होगा लेकिन दुनिया के किसी भी मुल्क के अितिहास को देखा जाय तो मालूम होगा कि जागीरदारों और सरमायेदारों ने कितने बडे बडे गुनाह किये हैं । अुनको देखते हुअे अैसे लोगों को आज के हालात में कुछ भी मुआवजा देने की वास्तव में जरूरत नहीं है । हम मानते हैं कि वे आखिर अिन्सान हैं, अुनको हमारी तरह जिंदा रहने का अेख्तियार है, अुनको मुल्क की सेवा करने के लिये जितना देने की जरूरत है अुतना देना अिन्सानियत के खिलाफ नहीं है, लेकिन अुनको ज्यादा लाड करना मैं ठीक नहीं समझता ।

बहुत मर्तबा सोचता हूं कि अगर ये बडे रओीस है तो अुनका मुआवजा अगर अेकलख बंद कर दिय जाय तो वे अेकदम से धूप में नही चलने लगेंगे। अुनको दुनिया मे अितनी तकलीफ नही होगी अगर थोडी बहुत तकलीफ होगी तो अुसको बर्दाश्त र करने की अुनको अब आदत भी होना चाहिये लेकिन हम सिर्फ यही देखते है कि अुन्हीको तकलीफ होती है। चांद और सूरज जब तक मौजूद है तब तक अुनको रकम देने का हमने तय किया है। जो लोग अुनके तरफदार कहे जाते हैं अुनसे मैं पूछना चाहता हूं कि आप अिन जागीरदार और सरमायेदारों के बारे में अितनी फिक्र करते हैं तो जो लोग पुश्त दर पुश्त गरीबी में मर रहे हैं अुनकी गरीबी दूर गरने के लिये आप कुछ नहीं करेंगे। क्या अुन गरीबों को कोओी सनद दी गओी है कि वे हमेशा गरीबी में ही मरते रहें। य दो चित्र हम अपने सामने रखकर अिन सवालात पर नजरसानी को जरूरत है। रेजोल्यूशन के मूव्हरका मकसद भी यही है अैसा मै समझता हूं। जागीरदारों का कॉम्पेन्सेशन पूरी तरह से बंद करने का अुनका अिरादा नहीं है। वे भी कहते है कि जो मदद करने के लायक है अुनको अिमदाद दी जाय। अिसलिये अिस रेजोल्यूशन का मतलब मुझे यही मालम होता है। अिसमें कोओी पार्टी का सवाल नहीं लाया जाना जाहिये। जो लोग पुश्त दर पुश्त शान अौर शौकत में रहते हैं अुनकी अुस शान और शौकत को कम करने से कोओी पाप लगेगा अैसा समझने की जरुरत नहीं है। आज आज भारत का छोटा से छोटा, मामूली से मामूली आदमी जिस हालत में रहता है अुस हालत के करीब करीब सब को लाने की कोशिश करना हमारे जैसे अव्वाम के नुमाअिदों का फर्ज होगा अिसलिये मैं हाअुस से आपील करूंगा कि अिस सवाल पर किसी पार्टी के मसले के तौरपर नहीं सोचना चाहिये बल्कि हमारे खजाने पर जो ज्यादा से ज्यादा भार पड रहा है अुसको कम करने के लिये और हमारे फायदे के लिये अिस पर नजरसानी करनी चाहिये। अितनी अिस्तेदुआ करते हुओ मैं अपनी तकरीर खतम करता हूं।

श्री. रुखमाजी धोंडीबा पाटील (आष्टी): स्पीकर सर, आज जागीरदारों के मुआवजे के बारे में हाअुस में चर्चा चल रही है। सचमुच जब यह मसला काश्तकार, मजदूर और रात-दिन मेहनत करनेवाले लोगों के सामने आता है तो अुनके दिलों में बडी बदगुमानी और असंतोष पैदा हो जाता है। कान्स्टीटयूशन के तहत जो मसला पहले तय हुआ है और कानून के लिहाज से जो रकम अुनको देने के बारे मे हुआ है वह रकम सरकार अुनको दे सकती है, लेकिन अिस वक्त हमारी आजादी पर और हमारे यहां की नओी हैदराबादकी हुकूमत पर और यहां की रियाया पर और मजदूरों पर काफी आर्थिक संकट है। अिस संकट को दूर करने के बारे में मौजूदा सरकार को पहले सोचना होगा। अिस नओी आजादी में बडे बडे लोग हमारे दुश्मन बन गये हैं। साहूकार, जमीनदार और जागीरदारों को हमने जो अपना दुश्मन बना लिया है वह आखिर किस लिये बना लिया है? मौजूदा गवर्नमेंट को अुनकी वजह से करीब पावने दो करोड गरीबों का नुकसान करना पड रहा है। बहुत से अहम सवालों को अभी हल करना है। मैं यह नहीं कहता कि जागीरदारों को जो रकम देना तय किया है वह न दी जाय। कानून के मुताबिक जो रकम कायम की गओी है वह अुनको जरूर दी जाय। अुसमें फेर बदल न करें। आज जागीरदारों को हम साहूकार समझते हैं। जब कोओी कर्ज लेनेवाला आदमी आर्थिक संकट में फंस जाता है तो वह साहूकार के पास कुछ मुहलत मांगता है। अिस लिहाजसे हमारी हुकूमत आज के आर्थिक [illegible]

का दूर करने के बारे में सोचे और बडे बडे जागीरदारों को जो लाखों रुपया आअिंदा दिया जायेगा वह करीव बीस साल के लिये मुल्तवी रखे। हम किसी से कोअी चीज मुफ्त में नहीं लेना चाहते। हमारा कानून जो कहता है वह हमे कबूल है। हमारी हुकुमत ने जागीरदारों को खतम किया है, अुसके लिये मैं जरूर हुकूमत को मुबारकबाद दूंगा। लेकिन हमारे आर्थिक संकट का दूर करने के लिये और लोगों के मसायल हल करने के लिये जागीरदारों को दी जानेवाली रकम कम से कम बीस साल के लिये देना मुल्तवी किया जाय तो बहुत अच्छा होगा। हम अपने आर्थिक संकट को दूर करने में सफल होंगे। अगर हाअुस अिसके बारे में संजीदगी के साथ सोचेगा तो वह हो सकता है। पूरे हैदराबाद के लोग मौजूदा गवर्नमेंट पर भरोसा रखते हैं। हम अुनके पीछे चलते हैं। हमें आर्थिक संकट को दूर करना है, हैदराबाद की जनता की अुन्नति करना है, पडोसी प्रांतों की बराबरी मे हमे आना है, लॅंड अिम्प्रूवमेंट का काम करना है, अिस लिये ज्यादा पैसा खर्च करने की जरूरत है। अगर हम अपना सारा पैसा जागीरदारों के मुआवजे में खर्च करते रहेंगे तो आगे नहीं बढ सकेंगे। बडे बडे जागीरदारों की संख्या जैसा कि अभी श्री. देवीसिंग चौहान साहब ने बताया सौ (१००) से भी कम है। सारे प्रांत के लोगों की अुन्नति और भलाअी के लिये अगर अिन थोडे से लोगों की रकम बीस साल के लिये देना मुल्तवी कर दिया जाय तो वे कोअी बेकार होनेवाले नहीं है, वे मजदूरी करनेवाले नहीं हैं। अगर अिन लोगों की बीस साल में हालत खराब हो जायगी, अुनको खाने पीने को न मिलेगा तो अुसका अिन्तजाम करने के बारे में जिस तरह से आज हम गरीब लोगों के बारे में सोचते हैं अुसी तरह से अिन लोगों के बारे में सोचेंगे। हमारी गवर्नमेंट अमर है। जब तक चांद और सूरज हैं तब तक हमारी लोकशाही चलनेवाली है। जागीरदारों के बारे मे पिछली गवर्नमेंट ने जो कानून बनाया है अुसको हम मानेंगे। हमारा यह तसव्वुर है कि हम किसी की कोअी चीज मुफ्त में नहीं लेंगे। हमारे बडे बडे त्यागी नेताओं ने अुनको जो वचन दिया है, अुनकी जबान से बात निकल गअी है अुसको हम बराबर सम्हालेंगे। अिस दृष्टि से अुनको मुआवजा देने के बारे में हमें अेतराज नहीं है, लेकिन साथ साथ हमारी हुकूमत को आज के आर्थिक संकट को दूर करने का भी ख्याल रखना पडेगा। हमारी गवर्नमेंट हाअुस को यह विश्वास दिला दें कि आअिंदा चलकर वह अिसमें कुछ न कुछ फर्क करनेवाली है। मैं मौजूदा गवर्नमेंट के बारे में यह जरूर कह सकता हूं कि आर्थिक संकट को दूर करने के बारे में वह ज़रूर आगे कदम अुठा रही है। हम जानते हैं कि हमारे मजदूर और काश्तकारों को हमारी हुकूमत ही सिर्फ आगे बढा सकती है। अुनको आगे बढाने के लिये हुकूमत के सिवा और कोअी नहीं है। अिस लिये हमारी हुकूमत बडे बडे धनवान लोगों को भी जरा शांति से आगे चलने के लिये हिदायत दें तो सब का फायदा होगा। जागीरदारों का पैसा डुबाने की हमारी नीयत नहीं है। हमारा देश अच्छी तरह से फलेगा फूलेगा और हमारे सब मसले तय हो जायेंगे तो हम अुनको पैसा बराबर देंगे। गरीब जागीरदारों को रकम देने के बारे में हमें अेतराज नहीं है। अुनको अुनका मुआवजा दिया जाय, लेकिन जिन बडे बडे जागीरदारों की संख्या सौ (१००) से भी कम है और जो लाखों रुपया हुकुमत के खजाने से ले जा रहे हैं, अुनको आअिंदा बीस साल के लिये रकम देना मुल्तवी रखा जाय। अगर अैसा किया जायगा तो हम अपने हालात को दुरुस्त कर सकेंगे और गरीब जनता की भलाअी कर सकेंगे। मैं आशा करता हूं कि मैंने जो चीजें सुझाअी हैं अुन पर हमारी हुकूमत गौर करेगी।

شری اے - راج ریڈی (سلطان آباد) - میڈم اسپیکر - جو مسئلہ پیش ہوا ہے جاگیرداروں کو معاوضہ دینے یا نہ دینے کا - اوس کے جواز یا عدم جواز کے متعلق بڑی مقررین نے دلائل اور اعداد و شمار کے ساتھ تقریریں کیں - میں نہیں سمجھتا کہ اس میں میں اضافہ کرسکتا ہوں - فی الوقت میں اپنے آپ کو اس مسئلہ کے دو تین دلچسپ پہلوؤں کی حد تک محدود کرتا ہوں - میں سمجھتا ہوں کہ حیدرآباد ریاست اور دوسرے صوبوں میں جہاں جاگیرات کے تصور میں بنیادی فرق ہے - چنانچہ اس چیز کو ایک معزز مقرر نے پیش بھی کیا ہے - عطیات کا پورا تصور یہ ہے کہ یہ جو جاگیرات دیگئی تھیں وہ خود بہ طور معاوضہ کے دیگئی تھیں - کسی جاگیردار کو یا کسی شخص کو جو جاگیر کی شکل میں معاوضہ دیا گیا اوسکے پیچھے ایک تاریخ ہے - وہ اوس شخص کی خدمات کے سلسلہ میں معاوضہ کے طور پر دیگئی تھیں لیکن اس طرح جاگیریں دینا بادشاہ وقت کا اختیاری تھا - ہمارے پاس نظائر ہیں اور اوس کا قانونی تصور بھی یہی ہے کہ کسی جاگیر پر جاگیردار کا قطعی حق نہیں ہے - بلکہ بادشاہ وقت کی اجازت اوسکی مرضی کے تابع اوس سے استفادہ کرسکتا ہے - جہاں کوئی شخص یا جاگیردار مرجائے تو وہ پوری جاگیر بادشاہ وقت کے حق میں عود کرتی ہے - وراثت کی کارروائی جو ہوتی ہے وہ بادشاہ وقت اپنی مرضی سے مجدداً عطا کرتا ہے - یہ اوس کا لیگل کنسپشن ( Legal conception ) ہے - اس لئے میں سمجھتا ہوں کہ اس مسئلہ کو حل کرنے کا اسٹیٹ گورنمنٹ کو قطعی اختیار حاصل ہے - میرا استدلال عطیات کے تعلق سے یہ ہے کہ جسوقت چاہے حکومت وقت اس کو ضبط کرسکتی ہے - اور جاگیرات کو اپنے انڈر ( Under ) میں لے سکتی ہے - کوئی ہائیکورٹ قانون عطیات حیدرآباد کے بیسس پر اوسکو چیلنج نہیں کرسکتا - اور نہ اوسکو نل اینڈ وائڈ ( Null and void ) قرار دے سکتا ہے - بادشاہ وقت کی مرضی سے کوئی جاگیردار اوس سے استفادہ کرسکتا تھا اس لئے وہ چیز ملکیت کی تعریف میں نہیں آتی - یوں تو جاگیرداروں نے بہت سے کرتوت کئے - لیکن اوسکے باوجود انسانیت اور سماجی حالات کے پیش نظر معاوضہ دینا چاہئے یا نہیں دینا چاہئے اس کے بارے میں میں نہیں کہہ رہا ہوں - بلکہ یہ بتا رہا ہوں کہ قانونی طور پر اگر ہاؤز کی یہ رائے ہو کہ معاوضہ نہ دیا جانا چاہئے تو کوئی کمپنزیشن دینے پر مجبور نہیں کرسکتا - دستور کے تحت معاوضہ دینے پر یہ ہاؤز مجبور نہیں ہے - قانون عطیات کے قطع نظر بھی اور دوسری جگہ پر جہاں زمینداری سسٹم ہے - یا وہ اسٹیٹ کی تعریف میں آتی ہیں جیسا کہ دوامی بندوبست کے تحت ہو - یہ میں اون کو باضابطہ حقوق دیئے گئے - لیکن یہاں پراپرٹی رائٹس ( Property ) کا تصور پیدا نہیں ہوسکتا - لیکن اس کے بعد تھوڑی دیر کے لئے یہ فرض کیا بھی جائے

کہ ان جاگیروں کی یہی شکل اسٹیٹ کی ہے تو بھی دستور کے آرٹیکل دو (۳۱) کے ضمن (الف) کے تحت جس کی بعد میں ترمیم بھی کیگئی ہے اوسکی روشنی میں ہمارمیں اور دوسرے اسٹیٹس میں جہاں ابالیشنس آف اسٹیٹس کا قانون بنایا گیا اور سپریم کورٹ میں چیلنج بھی کیا گیا اوسکی روشنی میں ضروری ہوگیا ہے کہ بعض قوانین کو کالعدم بھی قرار دیا گیا ہوتو ریٹراسپکٹیوافکٹ ( Retrospective effect ) دیتے ہوئے اس قسم کے قوانین کو جائز قرار دیا گیا ہے ۔

The House then adjourned till Thirty Five Minutes Past Five of the clock.

The House re-assembled after recess at Thirty-Five Minutes past Five of the Clock.

[Mr. Deputy Speaker in the Chair]

(As there was no quorum, the bell was again rung for two minutes).

شری اے ۔ راج ریڈی ۔ مسٹر اسپیکر سر ۔ میں اس مسئلہ کے تعلق سے جو دوسرے قانونی پہلو ہے ایوان کے سامنے رکھ رہا تھا ۔ دستور کا آرٹیکل ۳۱ (الف) بہت صاف ہے میں سمجھتا ہوں کہ اسکو اس ایوان کےفلور ( Floor ) پر پہلے بھی پڑھا گیا اور یہ استدلال کیا گیا کہ ہم کوئی قانون بنائیں جو معاوضہ نہ دینے کیلئے ہوتو وہ کالعدم ہوگا ایسی کوئی بات باقی نہیں ہے۔ البتہ اسکے لئے شرط یہ ہے کہ صدر جمہوریہ کی منظوری ضرور لیجائے ۔ آرٹیکل صاف الفاظ میں یہ ہے ۔

"Nothwithstanding anything in the foregoing provisions of this Part, no law providing for the acquisition by the State of any estate or of any rights therein for the extinguishment or modification of any such rights shall be deemed to be void on the ground that it is inconsistent with, or takes or abridges any of the rights conferred by any provisions of this Part:

Provided that where such law is a law made by the Legislature of a State, the provisions of this article shall not apply thereto unless such law, having been, reserved for the consideration of the President, has received his assent".

اب ہمارے سامنے یہ مسئلہ پیش کیا جارہا ہے جیسا کہ گزشتہ بھی کہا جاتارہا ہے کہ دستور کی ممانعت کی وجہ سے ہم مجبور ہیں اسلئے معاوضہ دئے بغیر ہم کوئی لیجسلیشن ( Legislation ) نہیں کرسکتے ۔ اسطرح سوچا جارہا ہے لیکن میں سمجھتا ہوں کہ بالکل غیر صحیح ہے ۔ اب رہا نفس معاملہ کی حد تک یہ سوال کہ کمپنسیشن دیا جائے

چاہئے یا نہ دیا جانا چاہئے - ہمارے جاگیرداروں کے پورے ہسٹریکل بیک گراونڈ
( Historical back ground ) میں اور انکی ذاتی جائدادوں کے پیش نظر انہیں
معاوضہ ملنا چاہئے یا نہیں - یہ ایک الگ مسئلہ ہے۔ اور اگر قانون اور دستور کے لحاظ
سے جسٹس ( Justice ) کے لحاظ سے اور دیگر سوشل کنڈیشنس ( Social
conditions ) کے پیش نظر اگر یہ رائے ہو کہ انکو معاوضہ دیا جائے تو یہ
کتنا دینا چاہئے اور کیسے دینا چاہئے یہ سوال پیدا ہوتا ہے - دستور اس سلسلہ میں
ہمارے آڑے نہیں آتا -

اسکا ایک اور پہلو یہ بھی ہے کہ جو لیجسلیشن ( Legislation ) رگولیشن
( Regulation ) کی شکل میں نافذ ہیں ان میں سے ایک تو جاگیر ابالیشن رگولیشن
ہے اور دوسرا جاگیر کمیوٹیشن ہے - یہ دونوں ملٹری گورنر کے زمانے میں نافذ کئے گئے
جنکے تحت یہ معاوضہ مشخص ہوا - اور جیسا کہ اسپیچس سے ظاہر ہوا تقریباً تین چار
کروڑ روپیہ اب تک ان جاگیرداروں کو دیا جاچکا ہے۔ بعض معزز ارکان نے یہ خیال
بھی ظاہر کیا کہ جو رگولیشنس ملٹری گورنر کے زمانے میں مرکزی حکومت کے مشورہ
سے بنائے گئے تھے وہ سنٹر اور جاگیرداروں کے معاھدے کے تحت بنائے گئے تھے - سنٹر
کے لیڈروں نے جاگیرداروں کو ایک وچن ( वचन ) دیا تھا اسلئے اب اسپر ہم
لیجسلیشن نہیں کرسکتے اور نہ یہ مناسب ہے - مجھے صرف یہ بتلانا ہے کہ دستور کے
شیڈول نمبر ۹ میں ایک فہرست دیگئی ہے جسمیں ۱۲ اور ۱۳ یہ ہے -

**The Hyderabad (Abolition of Jagirs) Regulation, 1358 F.**

**The Hyderabad Jagirs (Commutation) Regulation, 1359 F.**

اس شیڈول کا تعلق آرٹیکل ۳۱ بی سے ہے۔ باوجود ۳۱ (اے) بنائے جانے کے شائید دستور
کی ترمیم کرنے والوں کے سامنے یہ اندیشہ تھا کہ کوئی اس قسم کا قانون بنایا جائے تو
وہ سپریم کورٹ یا کوئی اورکورٹ سے کالعدم قرار نہ دیا جائے - چنانچہ ۳۱ ( بی) مدون
کرتے ہوئے یہ کہا گیا ہے کہ

**"Without prejudice to the generality of the provisions conta ned in Art. 31 A, none of the Acts and Regulations specified in the Ninth Schedule nor any of the provisions thereof shall be deemed to be void, or even to have become void, on the ground that such Act, Regulation or provision is inconsistent with, or takes away or abridges any of the rights conferred by, any provisions of this part, and not withstanding any judgement, decree or order of any court or tribunal to the contrary, each of the said Acts and Regula tions, shall, subject to the power of any competent Legisature to repeal or amend it continue in force.**

انہوں نے یہ احتیاط کی ہے کہ ۳۱ (اے) کے جتنے بھی شیڈول ہیں وہ کالعدم نہ ہونے پائیں - البتہ ایک پابندی یہ ہے کہ یہ اسیطرح نافذ رہینگے تا آنکہ متعلقہ مقننہ اسمیں ترمیم نہ کرے - یہ الفاظ صاف طور پر یہ بتلاتے ہیں کہ یہ رگولیشنس متعلقہ لیجسلیچر کے تابع ہے - اور مقننہ جب چاہے اسمیں ترمیم کرسکتی ہے - یہ چیز ایسی ہے جسپر ہمیں خاص طور پر پابند رہنے کی ضرورت نہیں - اگر لیڈرس نے کمٹمنٹ کیا ہے تو وہ اپنی جگہ ہوگا لیکن دستور ہمارے آڑے نہیں آتا - لیکن یہ سمجھنا صحیح نہیں ہے کہ دستور میں ایک طرح کا تسامح ہے - ۳۱ (بی) کو میں نے ایوان کے سامنے یہ بتلانے کیلئے پڑھا ہے کہ دستور بنانے والوں (کانسٹیٹیوشن میکرس) کے سامنے بھی یہ چیز تھی کہ لیجسلیچر چاہے تو اسمیں ترمیم و تبدل کرسکتی ہے یہ تصور انکے سامنے تھا اور ہونا بھی چاہئے - اسلئے جس قانون کا تعلق ہماری لیجسلیچر سے ہے ہم اسمیں ترمیم کرسکتے ہیں - اسلئے جو لوگ دستور کی آڑ لیکر الجھن پیدا کرتے ہیں اور یہ بیان کرتے ہیں کہ دستور کے لحاظ سے معاوضہ دینا ضروری ہے - جو رگولیشنس ہیں وہ اپنی جگہ واجبی اور مناسب ہیں - ہم ان میں کسی قسم کی ترمیم و تبدل نہیں کرسکتے میں ان سے ادباً گزارش کرونگا کہ ایسا کہنا غیر صحیح ہے - وہ آئندہ دستور کی آڑ لیکر الجھن پیدا کرنے کی کوشش نہ کریں - صرف نفس معاملہ پر اپنی رائے کا اظہار کریں - دستور کی آڑ لینے میں کوئی معنے نہیں ہیں -

اسیطرح قانون عطیات کے لحاظ سے بھی بادشاہ وقت مقتدر اعلی ہوتا ہے جسکی پیرامونٹسی ( Paramountcy ) اب اس لیجسلیچر کو حاصل ہوئی ہے - کوئی عطیات کا قانون ایسا نہیں ہے جسے بادشاہ وقت یا مقتدر اعلی ہستی اسے نہ روک سکے - اسلئے اب اس مسئلہ کو قانونی الجھنوں میں لیجاکر بحث کریں تو یہ نا مناسب ہوگا - معزز ارکان اسپر غور کرسکتے ہیں کہ اون دنوں میں ملٹری گورنر نے جو معاوضہ دیا ہے وہ واجبی ہے یا نہیں - دینا چاہئے یا نہیں دینا چاہئے - اسپر اپنی رائے کا اظہار کریں - معاوضہ دینے کا سوال تو کچھ اسطرح کا ہے کہ نظام جسکے خلاف پولیس ایکشن ہوا اسکو سزا دینے کے بجائے جزا دیر ہے ہیں - یہ ایسا سوال ہے جسے دنیا کی کوئی بحث صحیح ثابت نہیں کرسکتی - یہ بھی ہمارے سامنے ہے کہ مٹھی بھر جاگیردار عوامی طاقت کو نہیں دبا سکتے تھے - وہ اوس زمانے میں اپنی جاگیرات کو چھوڑ کر بھاگ رہے تھے اور عوام اپنے مطالبات متوار رہے تھے - ان سے ہمیں کوئی خطرہ نہ تھا بلکہ یہ جاگیر نوازی ہے کہ گرے پڑے فیوڈل رلکس ( Feudal relics ) کو سہارا دیا جارہا ہے -

جاگیردار نوازی ہے - محض فیوڈل الیمنٹ (Feudal elements) کو بچانے کیلئے یہ کوشش کیگئی ہے - یہ واقعہ ہے اسکو جھٹلایا نہیں جاسکتا - یہی منال گورنمنٹ کی پالیسی ہے - صرف پالیسی نہیں بلکہ اسکے پیچھے ایک تاریخ ہے - ایسا کوئی مسئلہ نہ تھا کہ یہاں کے جاگیردار بغاوت پر آمادہ تھے - بلکہ گورنمنٹ چاہتی

